॥ श्री ॥

सस्कृति रक्षक सघ साहित्य रत्नमाला का १८ वां रत्न

# संसार तरणिका



अखिल भारतीय साधुमार्गी
जैन संस्कृति रक्षक संघ
सैलाना (म. प्र.)

卐 दृढ़धर्मी प्रियधर्मी सुश्रावक श्रीमान् सेठ मिलापचन्दजी साहब बोहरा, मंड्या निवासी की धर्मप्राणा मातेश्वरी की ओर से सादर भेंट।



प्रथमावृत्ति ३००० | वीर संवत् २४९२
द्वितीय श्रावण पूर्णिमा | विक्रम संवत् २०२३

# प्राक् कथन

पर्वाधिराज के शुभ प्रसग पर 'ससार तरणिका' धम साधक आत्माओ की सेवा मे प्रस्तुत हो रही है। इसमे आत्मा को पवित्र एव शुद्ध बनानेवाली सामग्री सग्रहित हुई है। इसमे की–चउ-सरणपइण्णा, पापपडिग्घाय-गुण-बीजाहाणा-सुत्त, भवनाशिनी भावना, आलोचनाकुलक, सुविहित आलोचनादि सामग्री तो पहले भिन्न पुस्तको मे छप चुकी थी, उन्ही का सग्रह है। उनके अप्राप्य हो जाने और माँग होते रहने के कारण सग्रहित की गई है। पृ ८३ मे दी हुई विस्तृत आलोचना और 'समाधि-मरण भाषापाठ' (दिगम्बर विद्वान रचित) आदि कुछ सामग्री प्रियधर्मी उदारमना श्रीमान् सेठ किसनलालजी साहब मालू की सग्रह की हुई है। तथा मृत्यु महोत्सव के अन्तर्गत सस्कृत प्राकृतमय अतिम आराधना, प्रस्तुत विषय के अनुरूप एव अत्यत उपयोगी होने के कारण नई दी जा रही है। आशा है कि इसमे धमप्रिय साधक बन्धुओ और बहनो को विशेष लाभ होगा। इसका भाव पूर्वक पाठ करने से आत्म-पवित्रता बढेगी और बहुत निर्जरा होगी।

कोई यह नही समझे कि मृत्यु महोत्सव, अतिम साधना और समाधीमरणादि, केवल अतिम समय मे ही पढने की है। यह कभी भी पढी जा सकती है। भावोल्लास पूर्व जब भी पढा जाय, लाभ ही है। इनके अवलम्बन से सामायिकादि की साधना सरल एव सफल होती है।

सघ आशा करता है कि समाज इसमे यथेष्ट लाभ प्राप्त कर इसमे लगे हुए श्रम एव शक्ति को सार्थक करेगा।

# विषयानुक्रमणिका~

# संसार-तरणिका

## चउसरण-पइण्णा

षडावश्यक विचारणा

सावज्जजोगविरई उक्कित्तण, गुणवओ य पडिवत्ती।
खलिअस्स निंदणा, वणतिगिच्छ-गुणधारणा चेव ॥१॥

सावद्य योगों से निवृत्ति करना, सामायिक रूप प्रथम आवश्यक है। भगवान का गुणानुवाद करना दूसरा 'उत्कीर्तन' आवश्यक है। गुणवान गुरु महाराज का वन्दन करना, 'वन्दना' रूप तीसरा आवश्यक है। लगे हुए दोषों की शुद्धि करना, 'प्रतिक्रमण' रूप चतुर्थ आवश्यक है। विशेष शुद्धि के अतिचार रूप व्रण (घाव) की चिकित्सा करना, 'कायोत्सर्ग' नामक पंचम आवश्यक है। और नवीन गुणों को धारण करना, 'प्रत्याख्यान' रूप छठा आवश्यक है।

चारित्तस्स विसोही, कीरइ सामाइएण किल इह य।
सावज्जेतरजोगाण, वज्जणाऽऽसेवणत्तणओ ॥२॥

सामायिक व्रत की साधना से चारित्र की शुद्धि की जाती

है। सावद्य–पापयुक्त मन, वचन व काया के व्यापार का त्याग करना तथा निर्वद्य योगो की आसेवना करना ही सामायिक है।

**दसणायारविसोही चउवीसत्थएण किच्चइ य ।**
**अच्चब्भुअगुणकित्तणरूवेण जिणवरिंदाण ॥३॥**

भगवान् मे रहने वाले अत्यन्त अद्भूत गुणो की स्तुति करने रूप चतुर्विशतिस्तव से दर्शनाचार की विशुद्धि होती है। भगवान् के गुणो का प्रमुदित भाव से उत्कीत्तन करना 'चतुर्विशति-स्तव' कहलाता है, जो दूसरा आवश्यक है।

**नाणाईआ उ गुणा, तस्सपन्नपडिवत्तिकरणाओ ।**
**वदणएण विहिणा, कीरइ सोही उ तेसि तु ॥४॥**

ज्ञान, दशन, चारित्र आदि गुण हैं। ऐसे गुण सम्पन्न गुरु महाराज का वन्दन करना 'वन्दना' नामक तीसरा आवश्यक है। विधिपूर्वक वन्दन के द्वारा गुणवानो की भक्ति करने से ज्ञान आदि (ज्ञान, दशन, चारित्र) गुणो का लाभ होता है। वन्दन से उन गुणो की शुद्धि होती है।

**खलिअस्स य तेसि पुणो, विहिणा ज निंदणाई पडिक्कमण**
**तेण पडिक्कमणेण , तेसि पि अ कीरए सोही ॥५॥**

ज्ञान, दशन तथा चारित्र मे लगे हुए अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, अनाचार आदि दोषो की पुन विधिपूर्वक आत्म साक्षि से शुद्धि करना 'प्रतिक्रमण' रूप चतुथ आवश्यक कहलाता है और इस प्रतिक्रमण के द्वारा उन दोषो की शुद्धि होती है।

**चरणाईयारा ण जहक्कम्म, वणतिगिच्छरूवेण ।**
**पडिक्कमणा सुद्धाण, सोही तह काउसग्गेण ।।६।।**

प्रतिक्रमण के द्वारा शुद्धि करने पर भी जो दोष रह गये हैं, व्रत के उन दोषो की व्रण चिकित्सा अर्थात् घाव पर मरहम पट्टी की तरह यह कायोत्सग नामक पचम आवश्यक है,जिसमे साधक, देहभान को भूलकर आत्मनिष्ठ हो जाता है ।

**गुणधारणरूवेण, पच्चक्खाणेण तवइआरस्स ।**
**विरिआयारस्स पुणो, सव्वेहि वि कीरए सोही ।।७।।**

गुण धारण रूप नमुक्कारसी पोरसी आदि पच्चक्खाणो से तप के अतिचारों की विशुद्धि होती है और सामायिक आदि सभी क्रियाओ से वीर्याचार के दोष की विशुद्धि की जाती है ।

चौदह स्वप्न

तीर्थङ्कर के गर्भ मे आने पर उनकी माता चौदह महास्वप्न देखकर जागृत होती है । वे चौदह महास्वप्न ये हैं,–

**गय वसह सीह अभिसेअ, दाम ससि दिणयर झय कुभ ।**
**पउमसर सागर, विमाण भवण रयणुच्चय सिंहि च ।८।**

१ हाथी २ वषभ (बैल) ३ सिंह ४ लक्ष्मी देवी का अभिषेक ५ पुष्पमाला ६ शशि(चन्द्रमा) ७ दिनकर (सूय) ८ ध्वजा ९ कुम्भ ( कलश ) १० पद्मसरोवर ११ सागर १२ विमान १३ रत्नराशि और १४ निर्धूम अग्नि शिखा ।

**अमरिंद नरिंद मुणिंदवंदिअ, वदिउ महावीर ।**

कुसलाणुबंधि बंधुरमज्झयण कित्तइस्सामि ॥६॥

जो देवेन्द्र नरेन्द्र तथा मुनीन्द्र से वन्दन प्राप्त हैं, उन भगवान् महावीर को नमस्कार करके कुशलानुबंधि–मोक्षदायी, मनोज्ञ अध्ययन का कथन करुगा।

चउसरणगमण-दुक्कडगरिहा, सुकडाणुमोअणा चेव।
एस गणो अणवरय, कायव्वो कुसलहेउत्ति ॥१०॥

इस गाथा के द्वारा ग्रथकार इस प्रकीर्णक मे ३ अधिकार बतलाते हैं–१ चारो शरण का ग्रहण, २ पापो की निन्दा और ३ सुकृत का अनुमोदन। ये तीनो मोक्ष के हेतु, नित्य करने योग्य हैं। प्रस्तुत अध्ययन मे इन्ही का विचार किया जायगा।

चार शरण

अरहंत-सिद्ध साहू, केवलिकहिओ सुहावहो धम्मो।
एए चउरो चउगइहरणा, सरण लहई धन्नो ॥११॥

अरिहन्त, सिद्ध, साधु तथा केवलज्ञानियो द्वारा कथित धर्म, जो प्राणियो के लिए सुखावह अर्थात् सुख देने वाला है। चतुर्गति के बन्धन को टालने वाले इन चार शरणो को भाग्यशाली प्राप्त करता है।

अरिहत भगवान् का शरण स्वीकार करने वाले भक्त का लक्षण आगे की गाथा मे बताया गया है।

अह सो जिणभत्ति, भरुच्छरत रोमच कुचुअ करालो।
पहरिसवण उम्मीस, सीसमि कयजली भणइ ॥१२॥

जिनेन्द्र भगवान् की भक्ति से जिसके रोम-रोम पुलकित हो रहे हैं, ऐसा वह भक्त, प्रमोद भाव से युक्त होकर दोनो हाथों से सिर पर अजलि करके, अरिहन्त भगवान के शरण को स्वीकार करता है ।

श्री अरिहन्त भगवान का शरण

रागद्दोसारीण हंता, कम्मट्ठगाई अरिहंता ।
विसयकसायारीण, अरिहंता हुंतु मे सरणं ॥१३॥

जो अरिहन्त, राग द्वेष रूप शत्रु का हनन करने वाले हैं, ज्ञानावरण आदि कर्मों को नाश करने वाले है, विषय और कषाय रूप शत्रु का जड से उन्मूलन करने वाले हैं—ऐसे अरिहन्त भगवान् का मुझे शरण हो ।

रायसिरिमुवकमित्ता, तवचरणं दुच्चरं अणुचरित्ता ।
केवल-सिरिमरिहंता, अरिहंता हुंतु मे सरणं ॥१४॥

जिन्होने राज्य वैभव का त्याग करके कठिन तप और चारित्र का आचरण किया, घाती कर्मों का सर्वथा नाश करने से जो केवलज्ञान रूपी लक्ष्मी के सर्वथा योग्य है, ऐसे अरिहन्त भगवान् का मैं शरण स्वीकार करता हूं ।

थुइवंदणमरिहंता, अमरिंदनरिंदपूअमरिहंता ।
सासयसुहमरहंता, अरिहंता हुंतु मे सरणं ॥१५॥

जो स्तुति और वन्दना के सर्वथा योग्य हैं, देवेन्द्र और नरेन्द्रो के सदा पूजनीय हैं और जो शाश्वत सुखो को प्राप्त करने योग्य हैं, ऐसे अरिहन्त भगवान् का मैं शरण स्वीकार करता हूं ।

परमणगय मुणता, जोइदमहिदझाणमरहता ।
धम्मकह अरहता, अरिहता हुतु मे सरण ॥१६॥

जो दूसरो के मनोगत भावो को जानने वाले हैं जिनका योगीन्द्र, सबेन्द्र महेन्द्र आदि ध्यान करते हैं, जो भव्य प्राणियों के लिए श्रुत और चारित्र धम का निस्पृह भाव से कथन करते हैं, ऐसे अरिहन्त भगवान् का मैं शरण स्वीकार करता हूँ ।

सव्वजिअाणमहिंस, अरहता सच्चवयणमरहता ।
बभव्वयमरहता, अरिहता हुतु मे सरण ॥१७॥

जो अरिहन्त, समस्त जीवो की अहिंसा-दया करने वाले, पूर्ण अहिंसा के पालक, सत्य वचन बोलने वाले, सम्पूर्ण ब्रह्मचर्य व्रत के धारक हैं । ऐसे अरिहन्त भगवान् का शरण मैं स्वीकार करता हूँ ।

ओसरणमवसरित्ता, चउतीस अइसए निसेवित्ता ।
धम्मकह च कहता, अरिहता हुतु मे सरण ॥१८॥

जो देवों के द्वारा रचे गये समवसरण में बैठ कर और ३४ अतिशय से युक्त होकर भव्य प्राणियो को हितकर देशना देने वाले हैं, ऐसे अरिहन्त भगवान् का शरण मैं स्वीकार करता हूँ ।

एगाइ गिराऽणेगे, सदेहे देहिण सम छित्ता ।
तिहुयणमणुसासता, अरिहता हुतु मे सरण ॥१९॥

अपनी अद्भुत एक ही वाणी से प्राणियो के विविध सदेहों का छेदन करते हैं, तथा तीनो लोको का अनुशासन करने वाले

हैं, ऐसे अरिहन्त भगवान् का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

वयणामएण भुवण, निव्वाविता गुणेसु ठावता।
जिअलोअमुद्धरता, अरिहता हुतु मे सरण ॥२०॥

जो अरिहन्त, वचन रूप सुधा वृष्टि से ससार के सतप्त प्राणियो को शान्त करने वाले हैं, तथा कुमार्ग से हटा कर गुण-माग मे स्थिर करने वाले हैं और जो तीन लोक का उद्धार करने वाले हैं, ऐसे अरिहन्त का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

अच्चब्भूय गुणवते, निअजससससहरपसाहिअदिअते।
निअयमणाई अणते, पडिवन्नो सरणमरिहते ॥२१॥

जो अनन्त ज्ञान, अनन्त दशन आदि अपूव गुणों को धारण करने वाले हैं, जिनके यश रूपी चन्द्रमा की निर्मल ज्योति से सभी दिशाएँ प्रकाशित हैं। अनादिकाल से नियत ऐसे अनन्त अरिहन्त भगवान् का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

उज्झिअजरमरणाण, समत्तदुक्खत्तसत्तसरणाण।
तिहुअणजणसुहयाण, अरिहताण नमो ताण ॥२२॥

जो जरा, जन्म, मरण से रहित हैं, दुख से सतप्त समस्त प्राणियो के लिए शरणभूत हैं और जो तीनों लोकों के प्राणियों को सुख-शान्ति देने वाले हैं एसे अरिहन्त भगवान को मेरा नमस्कार हो।

अरिहतसरणमलसुद्धिलद्ध, सुविसुद्धसिद्धबहुमाणो।
पणय-सिर-रइय-करकमल, सेहरो सहरिस भणई ॥२३॥

अरिहन्त भगवान् का शरण स्वीकार करने से जिनके आभ्यन्तर कषाय रूप मल की शुद्धि हो गई है, अतएव जिनको सिद्ध भगवान के प्रति आदर व बहुमान उत्पन्न हो गया, ऐसा वह साधक, सिर पर अजलि चढा कर सहर्ष यो बोलता है।

सिद्ध भगवान् का शरण

कम्मट्ठक्खयसिद्धा, साहाविअनाण-दसण समिद्धा ।
सव्वट्ठलद्धि सिद्धा, ते सिद्धा हुतु मे सरण ॥२४॥

ज्ञानावरण आदि आठो कर्मों का क्षय करके जो सिद्ध हो चुके हैं, ज्ञान दर्शन से जो समृद्ध हैं और सर्वार्थ लब्धि से जो सिद्ध हैं अर्थात् कृतकृत्य हैं, वे सिद्ध भगवान् मेरे शरण–रक्षक हो।

तिअलोअमत्थयत्था, परमपयत्था अचितसामत्था ।
मगल सिद्ध-पयत्था, सिद्धा सरण सुहपसत्था ॥२५॥

घाती तथा अघाती कर्मों का नाश होने से जो लोक के अग्रभाग पर विराजमान हैं, अत जो परमपद को प्राप्त हैं, जिनका सामर्थ्य अचिंत्य है, तथा मगलमय सिद्ध पद पर स्थित हैं, ऐसे सिद्ध भगवान का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

मूलुक्खयपडिवक्खा, अमूढलक्खा सजोगिपच्चक्खा ।
साहाविअत्तसुक्खा सिद्धा सरण परमसुक्खा ॥२६॥

जिन्होने राग और द्वेष की जड को मूल से उखेड दी है, जो अमूढ लक्ष वाले और सयोगी 'केवलज्ञानियो द्वारा प्रत्यक्ष हैं, जिनको आत्मिक सहज सुख प्राप्त है, ऐसे श्री सिद्ध भगवान्

का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**पडिपिल्लिअपडिणीया, समग्गझाणग्गिदड्ढभवबीआ।**
**जोईसरसरणीया, सिद्धा सरण सुमरणीया ॥२७॥**

जिन्होने राग द्वेष रूपी शत्रु का विनाश कर दिया है और धर्मध्यान तथा शुक्लध्यान रूप अग्नि से भवभ्रमण के बीज को जला दिया है, योगीश्वर भी जिनकी शरण मे जाते हैं, ऐसे सिद्ध भगवान् की मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**पावियपरमाणदा,गुणनीसदा विभिन्न भवकदा।**
**लहुईकयरविचदा, सिद्धा सरण खविअदंदा ॥२८॥**

जिन्होने परमानन्द प्राप्त कर लिया है, जो ज्ञानादि गुणों के भण्डार हैं, जिन्होने ससार रूपी कन्द का सर्वथा नाश कर दिया है, जिनके सामने चन्द्र और सूर्य का प्रकाश भी फीका लगता है और जिन्होने राग और द्वेष रूपी द्वन्द्व को सम्पूणतया मिटा दिया है, ऐसे सिद्ध भगवान् का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**उवलद्धपरमबभा, दुल्लहलभा विमुक्कसरभा।**
**भुवणघरधरणखभा, सिद्धा सरण निरारभा ॥२९॥**

जिन्होने परम ब्रह्म के स्वरूप को प्राप्त कर लिया है, जिन्होने कठिनाई से प्राप्त होने योग्य मुक्ति को प्राप्त कर लिया है, जो आरम्भ से रहित हैं, लोक रूप घर को धारण करने के लिए जो स्तम्भ के समान हैं, ऐसे सिद्ध भगवान् की मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

सिद्धसरणेण नवबम हेउसाहुगुणजणिअबहुमाणो ।
मेइणिमिलतसुपसत्थमत्थओ तत्थिम भणई ॥३०॥

सिद्ध भगवान का शरण स्वीकार करने से और ज्ञान तथा ब्रह्मचय के कारणभूत साधुगुण के प्रति जो बहुमान (अनुराग) धाला है, जिसका उत्तमाग(मस्तक)भूमितल पर लगा हुआ है, वह साधक आगे की गाथा द्वारा साधुजनो का शरण स्वीकार करता हुआ निम्न प्रकार कह रहा है--

साधु पद का शरण

जिअलोअबधुणो कुगइसिधुणो पारगा महाभागा ।
नाणाइएहिं सिवसुक्खसाहगा साहूणो सरण ॥३१॥

जो साधु, समस्त प्राणियो के लिए बन्धु रूप हैं, कुगति स्वरूप ससार समुद्र के पारगामी हैं, ज्ञान, दशन तथा चारित्र रूप मोक्ष मार्ग के साधक है, ऐसे महाभाग साधुओ का मैं भावपूवक शरण स्वीकार करता हूँ ।

केवलिणो परमोही, विउलमई सुयहरा जिणमयमि ।
आयरिय-उवज्झाया, ते सव्वे साहूणो सरण ॥३२॥

केवलज्ञानी, परमावधिज्ञानी, विपुलमति, विशिष्ट श्रुत को धारण करने वाले तथा जिनमत मे जो आचार्य उपाध्याय हैं, इन सब का मैं शरण स्वीकार करता हूँ ।

चउदस-दस-नवपुव्वी, दुवालसिक्कारसगिणो जे य ।
जिणकप्पाहालदिय, परिहारविसुद्धि साहू य ।३३।

चौदह पूर्व को धारण करने वाले, दस पूर्व को धारण करने वाले, नौ पूर्व को धारण करने वाले, द्वादशागी के जानने वाले और जो जिनकल्पी तथा यथालदिक और परिहार विशुद्ध चारित्र वाले साधु हैं, उन का मैं शरण स्वीकार करता हूँ ।

खीरासवमहुआसव, सभिन्नस्सोअकुट्ठबुद्धी य ।
चारणवेउव्विपयाणुसारिणः साहुणो सरण ।३४।

क्षीरासव–क्षीर के समान मधुर वचन बोलने वाले, महुग्रा-सव–मधु (शहद) के समान मधुर वचन बोलने वाले, सभिन्नश्रोत लब्धिवाले, कोष्ठ बुद्धि वाले, जघाचारण, विद्याचारण, वैक्रिय लब्धिवाले तथा पदानुसारी लब्धिवाले साधुओ का मैं शरण स्वीकार करता हूँ ।

उज्झियवइरविरोहा, निच्चमदोहा पसतमुहसोहा ।
अभिमयगुणसदोहा, हयमोहा साहुणो सरण ।३५।

जो वैर विरोध से रहित हैं, ईर्ष्याभाव से जो सर्वथा मुक्त हैं, कषाय रहित होने से जो सदा प्रशात मुखमुद्रा वाले हैं, क्षमा, शाति, सरलता आदि अनेक गुणो से सयुक्त हैं, जिन्होंने मोहनीय कर्म का सर्वथा विनाश कर दिया है, या विनाश करने मे तत्पर हैं, ऐसे साधुओ का मैं शरण स्वीकार करता हूँ ।

खडिअसिणेहदामा, अकामधामा निकामसुहकामा ।
सुपुरिसमणाभिरामा, आयारामा मुणी सरण ।३६।

जिन्होंने स्नेह की डोरी को काट दिया है, जो काम और वासना से रहित हैं, आध्यात्मिक सुख में तल्लीन हैं, श्रेष्ठ पुरुषों

के हृदय को आनन्दित करने वाले हैं और आत्म सुख मे रमण करने वाले हैं, ऐसे साधुओं का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**मिल्हिअविसयकसाया, उज्झियघरघरणिसगसुहसाया।**
**अकलिअहरिसविसाया, साहू सरण गयपमाया।३७।**

जिन्होने पाच इन्द्रियो के विषय और कषाय को दूर हटा दिया है और जो घर, दार, मित्र तथा कुटुम्बियो के ससग तथा साता–सुख की लालसा से सदा दूर हैं, जिनके हृदय मे न हर्ष है और न शोक है, ऐसे अप्रमादी साधुओं का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**हिंसाइदोससुन्ना, कयकारुन्ना सयभूरुप्पन्ना (प्पुण्णा)।**
**अजरामरपहखुन्ना, साहू सरण सुकयपुन्ना।३८।**

जो हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह आदि पापो से रहित है, षट्कायिक जीवो के प्रति करुणा बुद्धि वाले हैं, ब्रह्मा के समान बुद्धि वाले हैं, जो जरा और मरण रूप पथ से जो दूर हट गये हैं, ऐसे पुण्यशाली साधुओ का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

**कामविडवणचुक्का कलिमलमुक्का विमुक्कचोरिक्का।**
**पावरयसुरयरिक्का, साहू गुणरयणचच्चिक्का।३९।**

जो कामवासना की भयकर विडम्बना से रहित हैं, पाप रूपी कलिमल से जो सवथा रहित हैं, जो देव अदत्त, गुरु अदत्त, गाथापति अदत्त आदि चौय कम मल से रहित हैं, मैथुन रूपी रज से जो रहित हैं और जो साधुओ के उत्तम गुणो से सुशोभित हैं ऐसे साधुओ का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

साहुत्तसुट्ठिया ज, आयरिआई तओ य ते साहू ।
साहूभणिएण गहिया, तम्हा ते साहुणो सरण ॥४०॥

जो साधु धर्म की कठोर साधना के मार्ग मे स्थित हैं, जो आचार्य, उपाध्याय, स्थविर, प्रवर्तक आदि विशेष पदो के धारक हैं, वे सब साधु इस पद से सगृहीत हो जाते हैं। उन सभी साधुओ का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

पडिवन्नसाहुसरणो, सरण काउ पुणोवि जिणधम्म ।
पहरिसरोमचपवचकचुअचिअतणू भवइ ॥४१॥

साधुओ का शरण स्वीकार करके फिर जिन धर्म का शरण स्वीकार करने के लिए वह साधक, हर्षित रोमराजी वाला होकर अर्थात् अत्यत हर्षित होता हुआ आगे की गाथाओ से इस प्रकार कह रहा है—

मगलमय धर्म का शरण

पवरसुकएहिं पत्त, पत्तेहिवि नवरि केहिवि न पत्त ।
त केवलिपन्नत्त, धम्म सरण पवन्नोऽह ॥४२॥

जो धर्म, प्रवर पुण्यशालियो के द्वारा प्राप्त है और कभी-कभी पुण्यशाली जीव भी भोगासक्त होने से जिस धर्म की साधना से वचित भी रह जाते हैं (जैसे ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती आदि), जो केवलज्ञानियो द्वारा सुप्रज्ञप्त एव सुकथित है, ऐसे धर्म का मैं शरण स्वीकार करता हूँ।

पत्तेण अपत्तेण य पत्ताणि य, जेण नरसुरसुहाइ ।
मुक्खसुह पुण पत्तेण, नवरि धम्मो स मे सरण ॥४३॥

मनुष्य सम्बन्धी सुख और देव सम्बन्धी सुख तो पात्र (भव्य) और अपात्र (अभव्य) जीवो के द्वारा भी प्राप्त किये गये हैं, किंतु मोक्ष सुख तो पात्र (भव्य) जीवो के द्वारा ही प्राप्त किये जा सकते हैं। इसलिए मैं धम का शरण स्वीकार करता हूँ।

**निद्दलिअकलुसकम्मो, कयसुहजम्मो खलीकयअहम्मो।**
**पमुहपरिणामरम्मो, सरण मे होउ जिणधम्मो ॥४४॥**

जो धम, कलुपित कम मल को नष्ट करने वाला है, जिस धर्म की साधना से मानव जीवन सफल बनता है, हिंसा आदि अधम प्रवृत्तियो को जिसने दूर हटा दिया है और जिस धर्म की साधना का परिणाम, साधको के लिए बड़ा ही सुन्दर एव सुखद हाता है, ऐसे जिनधम का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

**कालत्तएवि न मय, जम्मण जरमरणवाहिमय-समय।**
**अमय व बहुमय, जिणमय च सरण पवन्नोऽह ॥४५॥**

जो श्रुतधम, प्रवाह की अपेक्षा से तीनो काल मे नित्य एव शाश्वत है। जन्म, जरा, मरण तथा अनेक विध रोगो का नाश करने वाला है और जो जनता मे अमृत की तरह उपादेय है ऐसे इस द्वादशागी रूप श्रुतधम–जिनधर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

**पसमिअकामपमोह, दिट्ठादिट्ठेसु न कलिअविरोह।**
**सिवसुहफलयममोह, धम्म सरण पवन्नोऽह ॥४६॥**

काम और विकार का शमन करने वाला, दृश्य और अदृश्य

पदाथ समूह मे अविरोधी और निश्चित रूप से मोक्ष सुख देने वाले ऐसे द्वादशांगी रूप श्रुतधर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ ।

नरयगइगमणरोह, गुणसदोह पवाइनिक्खोह ।
निहणिअवम्महजोह, धम्म सरण पवन्नोऽह ॥४७॥

नरकादि गतियो का निरोध करने वाला, अहिंसा सत्य क्षमा आदि गुण समूह का स्थान, प्रवादियो से अक्षुब्ध (दृढ़ एव शात) रहने वाला, तथा जो कामरूप सुभट को नष्ट करने वाला है, ऐसे धम का शरण मैं स्वीकार करता हूँ ।

भासुरसुवन्नसुदर-रयणालकार-गारवमहग्घ ।
निहिमिव दोगच्चहर, धम्म जिणदेसिअ वदे ।४८।

स्वर्ण के समान प्रकाशमान देवगति का कारण, रत्नो के अलकारो से भी महामूल्यवान, चक्रवर्तियो की नवनिधियो की तरह निधान रूप, तथा नरकादि दुगतियो का नाश करने वाला, ऐसे जिनेन्द्र भगवान् द्वारा सुकथित धर्म की मैं वन्दना करता हूँ ।

दुष्कृत गर्हा

चउसरणगमणसचिअसुचरिअरोमचअचियसरीरो ।
कयदुक्कडगरिहा, असुहकम्मक्खयकखिरो भणई ।४६।

अरिहन्त, सिद्ध, साधु तथा केवली प्ररूपित धर्म, इन चार का शरण स्वीकार करने से अत्यन्त हर्षित बना हुआ वह साधक, अपने किये हुए दुष्कृत (पापो) की गर्हा करके, अशुभ कर्मों को क्षय करने की इच्छा रखने वाला, निम्नोक्त गाथाओ द्वारा अपनी आलोचना करता है—

मनुष्य सम्बन्धी सुख और देव सम्बन्धी सुख तो पात्र (भव्य) और अपात्र (अभव्य) जीवो के द्वारा भी प्राप्त किये गये हैं, किंतु मोक्ष सुख तो पात्र (भव्य) जीवो के द्वारा ही प्राप्त किये जा सकते हैं। इसलिए मैं धर्म का शरण स्वीकार करता हूँ।

**निद्दलिअकलुसकम्मो, कयसुहजम्मो खलीकयअहम्मो ।**
**पमुहपरिणामरम्मो, सरण मे होउ जिणधम्मो ॥४४॥**

जो धर्म, कलुषित कर्म मल को नष्ट करने वाला है, जिस धर्म की साधना से मानव जीवन सफल बनता है, हिंसा आदि अधम प्रवृत्तियो को जिसने दूर हटा दिया है और जिस धर्म की साधना का परिणाम, साधको के लिए बड़ा ही सुन्दर एव सुखद होता है, ऐसे जिनधर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

**कालत्तएवि न मय, जम्मण जरमरणवाहिमय-समय ।**
**अमय व बहुमय, जिणमय च सरण पवन्नोऽह ॥४५॥**

जो श्रुतधर्म, प्रवाह की अपेक्षा से तीनो काल मे नित्य एव शाश्वत है। जन्म, जरा, मरण तथा अनेक विध रोगो का नाश करने वाला है और जो जनता मे अमृत की तरह उपादेय है ऐसे इस द्वादशागी रूप श्रुतधर्म–जिनधर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

**पसमिअकामपमोह, दिट्ठादिट्ठेसु न कलिअविरोह ।**
**सिवसुहफलयममोह, धम्म सरण पवन्नोऽह ॥४६॥**

काम और विकार का शमन करने वाला, दृश्य और अदृश्य

पदार्थ समूह मे अविरोधी और निश्चित रूप से मोक्ष सुख देने वाले ऐसे द्वादशांगी रूप श्रुतधर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

नरयगइगमणरोह, गुणसदोह पवाइनिक्खोह।
निहणिअवम्महजोह, धम्म सरण पवन्नोऽह ॥४७॥

नरकादि गतियो का निरोध करने वाला, अहिंसा सत्य क्षमा आदि गुण समूह का स्थान, प्रवादियो से अक्षुब्ध (दृढ एव शात) रहने वाला, तथा जो कामरूप सुभट को नष्ट करने वाला है, ऐसे धर्म का शरण मैं स्वीकार करता हूँ।

भासुरसुवन्नसुदर-रयणालकार-गारवमहग्घ।
निहिमिव दोगच्चहर, धम्म जिणदेसिअ वदे ।४८।

स्वण के समान प्रकाशमान् देवगति का कारण, रत्नो के अलकारो से भी महामूल्यवान, चक्रवत्तियो की नवनिधियो की तरह निधान रूप, तथा नरकादि दुर्गतियो का नाश करने वाला, ऐसे जिनेन्द्र भगवान् द्वारा सुकथित धर्म की मैं वन्दना करता हूँ।

दुष्कृत गर्हा

चउसरणगमणसचिअसुचरिअरोमचअचियसरीरो।
कयदुक्कडगरिहा, असुहकम्मक्खयकखिरो भणई ।४९।

अरिहन्त, सिद्ध, साधु तथा केवली प्ररूपित धर्म, इन चार का शरण स्वीकार करने से अत्यन्त हर्षित बना हुआ वह साधक, अपने किये हुए दुष्कृत (पापो) की गर्हा करके, अशुभ कर्मों को क्षय करने की इच्छा रखने वाला, निम्नोक्त गाथाओ द्वारा अपनी आलोचना करता है—

इहभविअमन्नभविअ, मिच्छत्तपवत्तण जमहिगरण ।
जिणपवयणपडिकुट्ठ, दुट्ठ गरिहामि त पाव ।५०।

इस भव और परभव मे मिथ्यात्व का प्रवर्त्तन रूप जा भयकर पाप किया है, तथा जिनन्द्र भगवान् के सिद्धात के विरुद्ध भाषण एव आचरण किया है, उस दुष्ट पाप को मिथ्या करने के लिए मैं आत्मसाक्षी तथा गुरुजनो की साक्षी से निन्दा करता हूं ।

मिच्छत्ततमधेण अरिहताइसु अवन्नवयण ज ।
अन्नाणेण विरइय, इण्हि गरिहामि त पाव ॥५१॥

मिथ्यात्व रूप अन्धकार से अन्धे बने हुए मैंने अरिहन्त आदि के सम्बन्ध मे अवणवाद बोलकर, या उसका सवथा अप-लाप कर के अज्ञानवश पाप कम का सचय किया है, उसके लिए मैं आत्म साक्षी से तथा गुरु साक्षी से निन्दा करता हूँ और भवि-ष्य मे ऐसा नही करूगा, इसके लिए विशेष सावधान रहूँगा ।

सुअधम्म सघसाहुसु, पाव पडिणीअयाइ ज रइअ ।
अन्नेसु अ पावेसु, इण्हि गरिहामि त पाव ॥५२॥

श्रुतधम और सघ धम के सम्बन्ध मे तथा साधु जीवन की साधना करने वाले साधुओ के सम्बन्ध मे, ईर्ष्या बुद्धि से जो उनके प्रति द्रोह बुद्धि जन्य पाप कम किया हो, तथा अन्य हिंसा, झूठ, चोरी आदि १८ पाप कम का सचय किया हो, तो उसके लिए मैं अब आत्म साक्षी से तथा गुरु साक्षी से निन्दा करता हूँ और मैं अपनी आत्मा को पवित्र बनाता हूँ ।

अरिहन्त भगवान् मे अरिहन्तपना, सिद्ध भगवान् मे सिद्धपना, आचार्यो मे आचार्यपना, उपाध्यायो मे उपाध्यायपना, साधुओ मे साधुपना, श्रावको मे श्रावकपना और सम्यग्दृष्टियो मे सम्यक्त्व, इन सब का मैं अनुमोदन करता हूँ।

अहवा सव्वं चिय, वीयरायवयणाणुसारि जं सुकयं।
कालत्तएवि तिविहं, अणुमोएमो तयं सव्वं ॥५८॥

अथवा श्री वीतराग भगवान् के वचनानुसार जितने भी सुकृत (धर्म) कार्य हैं, उन सब को मैं मन, वचन और काया से, तीन काल मे अनुमोदना करता हूँ।

सुहपरिणामो निच्चं, चउसरणगमाइ आयरं जीवो।
कुसलपयडीउ बंधइ, बद्धाउ सुहाणुबंधाउ ॥५९॥

चार शरण को नित्य स्वीकार करने वाला साधक, शुभ परिणाम वाला होता है, जिससे वह पुण्य की शुभ प्रकृतियो को बाधता है और पहले बधी हुई अशुभ प्रकृतियो को भी शुभ बना लेता है।

मंदणुभावा बद्धा, तिव्वणुभावाउ कुणइ ता चेव।
असुहाउ निरणुबंधाउ, कुणइ तिव्वाउ मंदाउ ॥६०॥

साधक अपने शुभ अध्यवसायो से पुण्य की मन्द रसवाली उन प्रकृतियो को तीव्र रसवाली बना लेता है और पहले बधी हुई तीव्र रसवाली अशुभ प्रकृतियो को मन्द रसवाली अथवा शुभ अध्यवसायो से निरनुबन्ध अर्थात् बिना बन्धवाली बना लेता है।

ता एय कायव्व, वुहेहि निच्चपि सकिलेसम्मि ।
होइ तिकाल सम्म, असकिलेसम्मि सुकयफल ।६१।

इसलिए बुद्धिमान साधक को रोगादि कारणो के उपस्थित होने पर सदा अशरण मे शरण देनेवाले अरिहत, सिद्ध, साधु, केवलि-प्ररूपित धर्म, इन चार शरणो को स्वीकार करना चाहिए । इससे त्रिकाल मे हित होता है और यह शरण बिना कष्ट के पुण्य सचय का कारण बनता है ।

चउरगो जिणधम्मो न कओ, चउरगसरणमवि न कय ।
चउरगभवुच्छेओ न कओ हा ! हारिओ जम्मो ।६२।

दान, शील, तप एव भाव रूप चार अग वाले जिनधर्म का मैंने आचरण नही किया और ससार से पार करने वाले इन चार शरणो को भी अगीकार नही किया । इस प्रकार मैंने चतुर्गति भवभ्रमण का उच्छेद भी नही किया । हा, मैंने मानव जैसे श्रेष्ठ जन्म को व्यर्थ गँवा दिया ।

इअ जीवपमायमहारिवीरभद्द तमेअमज्झयण ।
झाएसु तिसझमवझकारण निव्वुइसुहाण ।६३।

इसलिए मैं जीव के प्रमाद रूप शत्रु का नाश करने वाले और अन्त मे कल्याण करने वाले, इस चतु शरण अध्ययन का त्रिकाल-प्रात , मध्याह्न और साय, अध्ययन करता हूँ । क्योकि यह अध्ययन निश्चित रूप से मोक्ष सुखो को देने वाला है ।

॥ चउसरणपइण्णा सम्मत्ता ॥

# पावपडिग्घाय-गुणबीजाहाण सुत्तं

**णमो वीयरागाण सव्वण्णूण देविंदपूइयाण जहट्ठिय-वत्थुवाईण तेलुक्कगुरूण अरूहंताण भगवंताण ।**

जो राग द्वेष से सर्वथा रहित हैं, जगत् के समस्त पदार्थों को सम्पूर्ण रूप से जानते हैं, देवेन्द्रो से जो पूजित हैं और जो वस्तु को यथार्थ प्ररूपणा करते हैं, तथा जिन्होने पुनर्जन्म की जड को काट कर भव सन्तति का समूल नाश कर दिया है, एसे त्रैलोक्य गुरु अर्हन्त भगवन्तो का मेरा नमस्कार हो।

**जे एवमाइक्खंति–इह खलु अणाइजीवे अणाइ-जीवस्सभवे, अणाइकम्मसंजोगनिव्वत्तिए, दुक्खरूवे, दुक्खफले, दुक्खाणुबंधे ।**

वे भगवन्त, इस प्रकार कहते है कि ससार मे जीव अनादिकाल मे है । अनादि जीव का ससार भी अनादि कर्म सयोगो से हुआ है । यह ससार जन्म, जरा, मरण, व्याधि आदि दुखो से भरा हुआ है । चारो गति मे जन्म मरणादि दु ख लगे होने से इसका फल भी दु ख रूप ही है । यह ससार दु ख के अनुबध वाला है । इसलिए अनेक भवो मे दु ख के साथ भुगत सके–ऐसी कर्म परम्परा का बन्धक है ।

**एयस्स ण वुच्छित्ती सुद्धधम्माओ, सुद्धधम्म सम्पत्ती पावकम्मविगमाओ, पावकम्मविगमो तहा भव्व-त्ताइभावओ ।**

इस भव परम्परा का विच्छेद, शुद्ध धर्म से होता है ।

शुद्ध धम की प्राप्ति, पाप कम के विनाश से होती है और पाप कम का विनाश तथा भव्यत्वादि कारणो से होता है।

तथा भव्यत्व उदय के साधन

**तस्स पुण विवागसाहणाणि चउसरणगमण दुक्कड-गरिहा सुकडाणासेवण। अओ कायव्वमिण हेउकामेण सया सुप्पणिहाण भुज्जो भुज्जो सकिलेसे तिकाल-मसकिलेसे।**

तथा भव्यत्वादि परिपक्व होने के साधन इस प्रकार हैं—१ अरिहन्तादि चार की शरण मे जाना, २ दुष्कृत्यो की निन्दा करना और ३ सुकृत्यो का सेवन करना। इसलिए मोक्षार्थी भव्य प्राणियो के लिए मन, वचन और शरीर के शुभ व्यापार से सदैव चार शरणादि करने योग्य हैं। ये चतु-शरणादि तीव्र रागादि सक्लेश मे बार-बार करने चाहिए और सक्लेश न हो, तो नित्य तीन काल मे करना चाहिए।

**जावज्जीव मे भगवतो परमतिलोगनाहा अणुत्तर-पुन्नसभारा खीणरागदोसमोहा अचिन्तचिंतामणी भव-जलहिपोया एगतसरणा अरहता सरण।**

ज्ञानादि समग्र ऐश्वर्यादि युक्त, तीन लोक के परम नाथ, सर्वोत्तम पुण्य के समूह वाले, जिनके रागद्वेष और मोह सवथा नष्ट हो गये है, ऐसे अचित्य चिन्तामणि रत्न समान, ससार रूपी समुद्र मे सुदढ जहाज के समान तथा एकात रूप से सर्वथा शरण करने योग्य, ऐसे अरिहन्त भगवन्तो का मुझे

शरणा हो ।

तहा पहीणजरमरणा अवेअकम्मकलका पणट्ठवा-वाहा केवलनाणदसणा सिद्धिपुरनिवासी निरुवमसुह-सगया सव्वहा कयकिच्चा सिद्धा सरण ।

जिनके जरा और मृत्यु का नाश हो चुका है, जो कर्म रूपी कलक से सर्वथा रहित हैं जिनकी सभी प्रकार की बाधाएँ नष्ट भ्रष्ट हो चुकी, ऐसे केवलज्ञान और केवलदर्शन वाले, सिद्धपुर निवासी, अनुपम उत्कृष्ट सुख के भोक्ता तथा सम्पूर्ण रूप से कृतकृत्य ऐसे सिद्ध भगवान् मेरे लिए सदा शरण रूप होवे ।

तहा पसतगभीरासया सावज्जजोगविरया पच-विहायारजाणगा परोवयारनिरया पउमाइनिदसणा झाणज्झयणसगया विसुज्झमाणभावा साहू सरण ।

उन सुसाधुओ का मुझे शरणा हो, जिनका हृदय क्षमादि उत्तम गुणो से शात एव गम्भीर है, जो सावद्य प्रवृत्तियो से विरत हैं, ज्ञानादि पाच प्रकार के आचार को जानते और पालते हैं, जो धर्मदान रूप परोपकार मे तत्पर हैं, तथा कमल की तरह विषयादि से निर्लिप्त है, जो स्वाध्याय और ध्यान मे मग्न रहा करते हैं और जिनके परिणाम विशुद्ध रहते है, ऐसे साधुओ का मुझे शरणा हो ।

तहा सुरासुरमणुअपूइओ मोहतिमिरसुमाली राग-द्दोसविसपरममतो, हेऊ सयलकल्लाणाण, कम्मवणविहा-

वसू, साहूणो सिद्ध भावस्स, केवलिपण्णत्तो धम्मो जावज्जीव मे भवउ सरण।

सकल सुरासुर एव नरेन्द्रो से पूजित, समस्त ऐश्वर्यादि से युक्त, मोह अन्धकार का नाश करने मे सूर्य के समान, राग द्वेष रूपी विष को दूर करने वाले महामन्त्र के समान, सभी प्रकार के कल्याण का कारण, कर्म रूप वन को भस्म करने मे अग्नि के समान और मोक्षरूप महासिद्ध के साधन वाले, ऐसे केवली भगवान् द्वारा उपदिष्ट धर्म का मुझ जीवन पर्यंत शरण हो।

दुष्कृत्य निंदा

सरणमुवगओ अ एएसिं, गरहामि दुक्कड।

इन अरिहतादि चार के शरण को पाकर, मै अपने दुष्कृत्य की निन्दा करता हूँ।

ज ण अरहतेसु वा सिद्धेसु वा आयरिएसु वा उवज्झाएसु वा साहुसु वा साहुणीसु वा अन्नेसु वा धम्मट्ठाणेसु वा माणणिज्जेसु पूअणिज्जेसु तहा माईसु वा पिईसु वा बधूसु वा मित्तेसु वा उवयारिसु वा, ओहेण वा जीवेसु मग्गट्ठिएसु, अमग्गट्ठिएसु, मग्गसाहणेसु, अमग्गसाहणेसु, ज किंचि वितहमायरिअ अणायरिअव्व अणिच्छिअव्व पाव पावाणुबधि सुहुम वा बायर वा मणेण वा वायाए वा काएण वा, कय वा काराविअ वा अणुमोइअ वा, रागेण वा दोसेण वा मोहेण वा, इत्थ वा जम्मे जम्मतरेसु वा गरहिअमेअ दुक्कडमेअ उज्झिअव्वमेअ विआणिअ मए

कल्लाणमित्तगुरुभगवतवयणाओ एवमेअ ति रोइअ सद्धाए, अरहतसिद्धसमक्ख गरहामि अहमिण दुक्कडमेय उज्झिअव्वमेय । इत्थमिच्छामि दुक्कड । मिच्छामि दुक्कड । मिच्छामि दुक्कड ।

अरिहत, सिद्ध, आचाय, उपाध्याय, साधु, साध्वी और धम के दूसरे गुणाधिक स्थान–श्रावक श्राविका, जो माननीय, आदरणीय एव पूजनीय हैं, तथा माता, पिता, बन्धु, मित्र, उपकारी अथवा सामान्यतया सम्यक्त्वादि धम माग मे रहे हुए जीव और माग मे नही रहे हुए (उन्मागगामी) जीव, माग के साधन आगम आदि शास्त्र और माग का नही साधने वाले ऐसे खड्गादि शस्त्र, इन सब के विषय मे मैंने शरीर से नही करने योग्य दुराचरण किया हो, मन से नही इच्छने योग्य की इच्छा की हो, इस प्रकार मने छोटे या बडे पापानुबन्धी पाप का आचारण, मन वचन और काया से स्वय किया हो, दूसरो से करवाया हो और दूसरे क पापो की अनुमादना की हो, राग द्वेप अथवा मोह स, इस जन्म अथवा पूव के भवान्तरो मे मने कुछ भी पाप किया हो, तो वह सभी पाप कार्य, निन्दा करने योग्य है, दुष्कृत्य है, और त्याग करने के योग्य है । यह मने कल्याण मित्र ऐसे भगवन्त गुरु महाराज के वचनो से जाना है । मुझे इसकी रुचि हुई है । म इसकी श्रद्धा करता हूँ और इसीलिए मैं अरहन्त और सिद्ध भगवान की साक्षी से सभी दुष्कृत्यो की निन्दा करता हूँ । मेरे सभी पाप मिथ्या हो जाओ । मेरे सभी पाप मिथ्या हो जाओ । मेरे सभी पाप मिथ्या हो जाओ ।

होउ मे एसा सम्म गरिहा । होउ मे अकरण-नियमो । वहुमय ममेअ ति, इच्छामि अणुसट्ठि अरहताण भगवताण गुरुण कल्लाणमित्ताण ति ।

उपरोक्त गर्हा मुझे भाव रूप होओ और पुन ऐसे पाप नही करने का मेरे नियम हो । ये दोनो बाते मुझे स्वीकार है । इसलिए मै अरिहत भगवन्त और कल्याण मित्र ऐसे गुरु महाराज की हित-शिक्षा चाहता हूँ ।

होउ मे एएहि सजोगो । होउ मे एसा सुपत्थणा । होउ मे इत्थ वहुमाणो । होउ मे इओ मुक्खबीय ति ।

इन अरिहतादि के साथ मेरा सयोग (उचित योग) प्राप्त होवो । मेरी अरिहतादि से की हुई यह प्राथना सफल हो । इस प्राथना मे मुझे बहुमान–हर्ष उत्पन्न हो और इस प्राथना से मुझे मोक्ष के बीज रूप शुभानुव धी–पुण्यानुबन्धी पुण्य की प्राप्ति हो ।

पत्तेसु एएसु अह सेवारिहे सिया । आणारिहे सिया । पडिवत्तिजुत्ते सिया । निरइआरपारगे सिया ।

इन अरिहतादि की प्राप्ति होने पर मैं उनकी सेवा के योग्य होऊँ । उनकी आज्ञा पालन करने के योग्य बनूं । उनकी भक्ति युक्त हो जाऊं और उनकी आज्ञा को निरतिचारपने पालन करने वाला बन सकूं। ऐसा शुभ अवसर मुझे प्राप्त हो।

सुकृत सेवना

सविग्गो जहासत्तीए सेवेमि सुकड अणुमोएमि

सव्वेसिं अरहंताणं अणुट्ठाणं। सव्वेसिं सिद्धाणं सिद्धभावं। सव्वेसिं आयरियाणं आयारं। सव्वेसिं उवज्झायाणं सुत्तप्पयाणं। सव्वेसिं साहूणं साहुकिरियं। सव्वेसिं सावगाणं मुक्खसाहणजोगे। सव्वेसिं देवाणं सव्वेसिं जीवाणं होउकामाणं कल्लाणासयाणं मग्गसाहणजोगे।

मैं मोक्ष का अभिलाषी हुआ हूँ, इसलिए मैं अपनी शक्ति के अनुसार (आत्म वीर्य को छिपाये बिना ही) सुकृत्य का सेवन इस प्रकार करता हूँ। मैं सभी तीर्थंकरो के धर्मोपदेशादि अनुष्ठान की अनुमोदना करता हूँ। इसी प्रकार सभी सिद्धो के अव्याबाधादि सिद्ध दशा की, सभी आचार्यों के ज्ञानाचारादि आचार की, सभी उपाध्यायो के सूत्रदान की, सभी साधुओ की स्वाध्याय ध्यानादि शुभ क्रियाओ की और सभी श्रावको के वैयावृत्यादि तथा सम्यक्त्व सहित देश विरति रूप मोक्ष साधना की मैं अनुमोदना करता हूँ और आसन्न भव्य तथा शुद्ध आशय वाले इन्द्रादि देवो की और सामान्यतया सभी जीवो के कुशल व्यापार (मार्गानुसारी आदि शुभ परिणति की) मैं अनुमोदना करता हूँ।

होउ मे एसा अणुमोअणा सम्मं विहिपुव्विआ, सम्मं सुद्धासया, सम्मं पडिवत्तिरूवा, सम्मं निरइयारा, परमगुणजुत्तअरहंताइसामत्थओ। अचिंतसत्तिजुत्ता हि ते भगवंतो वीयरागा सव्वण्णू, परमकल्लाणा परमकल्लाणहेऊ सत्ताणं। मूढे अम्हि पावे अणाइमोहवासिए, अणभिन्ने भावओ, हिआहिआणं अभिन्ने सिया, अहिअनि-

वित्ते सिया, हिअपवित्ते सिया, आराहगे सिया, उचि-अपडिवत्तीए सव्वसत्ताण सहिअ ति। इच्छामि सुक्कड। इच्छामि सुक्कड। इच्छामि सुक्कड।

अरिहन्तादि के अनुष्ठानो की मेरी यह अनुमोदना सूत्रोक्त विधि पूर्वक हो। यह कम को नष्ट करने से शुद्ध आशय वाली हो। सम्यक् क्रिया से आचरण करने योग्य बनो। इसका अति-चार रहित सम्यक् निर्वाह हो। क्योकि अरिहन्तादि भगवन्त वीतराग और सर्वज्ञ हैं और प्राणियो के लिए उत्कृष्ट कल्याण के करने वाले तथा कल्याण के हेतु है। और मैं तो मूढ पापी और अनादि मोह करके सहित हूँ। मैं परमार्थ (हिताहित) को भी नही जानता। इसलिए उन अरिहन्तादि के सामर्थ्य से मैं हिताहित का जाननेवाला बनू। हिताहित को जानकर अहित से निवृत्ति करके हित मे प्रवृत्ति करू। अपना हित जानकर सभी प्राणियो की उचित सेवा से मैं आराधक बनूँ। इसलिए मैं सुकृत्य की इच्छा करता हूँ। मैं सुकृत्य की इच्छा करता हूँ। मैं सुकृत्य की इच्छा करता हूँ।

सूत्र पाठ का फल

एवमेअ सम्म पढमाणस्स सुणमाणस्स अणुप्पेह-माणस्स सिढिलिभवति, परिहायति, खिज्जति, असुह-कम्माणुबधा। निरणुबधे चासुहकम्मे भग्गसामत्थे सुह-परिणामेण कडगबद्धे विअ विसे अप्पफले सिया, सुहा-वणिज्जे सिया, अपुणभावे सिया।

इस सूत्र का सवेग पूर्वक पाठ करने वाले के अथवा दूसरो से सुनने वाले तथा अर्थ की विचारणा करने वाले के अशुभ कर्म के अनुबंध (निरन्तर-श्रेणीबद्ध) मन्द विपाक से शिथिल हो जाते हैं। कर्म के पुद्‌गल कम हो जाते हैं और फिर विशेष प्रकार के अध्यवसाय से क्षय भी हो जाते है। इसके बाद यदि अनुबन्ध रहित अशुभ कर्म शेष रहे हो, तो वे इस सूत्र पाठ से उत्पन्न हुए शुभ परिणामो के प्रभाव से शक्ति रहित हो जाते हैं। जिस प्रकार मन्त्र के प्रभाव के कगन (सूत्र के धागे) द्वारा बाधा हुआ विष, अल्प फल वाला हो जाता है, उसी प्रकार वे कर्म भी सरलता से-सुखपूर्वक नष्ट करने योग्य हो जाते हैं और ऐसी परिणति बन जाती है कि जिससे फिर वैसे पाप कर्मों का बन्ध नहीं होता।

तहा आसगलिज्जति परिपोसिज्जति निम्मविज्जति सुहकम्माणुबधा। साणुबध च सुहकम्म पगिट्ठ पगिट्ठ-भावज्जिअ नियमफलय सुप्पउत्ते विअ महागए सुहफले सिया, सुहपवत्तगे सिया, परमसुहसाहगे सिया। अओ अपडिबधमेअ असुहभावनिरोहेण सुहभावबीय ति सुप्प-णिहाण सम्म पढिअव्व सोअव्व अणुपेहिअव्व ति।

इस सूत्र के पठन करने से शुभ कर्म के अनुबन्ध, चारों तरफ से एकत्रित होकर भावो की अभिवृद्धि से पुष्ट होते हुए पूर्ण होते हैं। इसके बाद अनुबध सहित शुभ भावो से उपार्जन किया हुआ और अवश्यमेव फल देने वाला ऐसा प्रधान शुभ कर्म,

उस प्रकार शुभ फल देने वाला होता है—जिस प्रकार अनुभूत और भली प्रकार से प्रयोग की हुई उत्तम औषधि फल देती है। शुभ अनुबंध वाला वह शुभ कर्म, शुभ कृत्यो की ओर ही प्रवृत्ति कराने वाला होकर परम्परा से मोक्ष के शाश्वत सुखो को साधने वाला होता है। इसलिए निदान रहित होकर और अशुभ भावो का निरन्धन करके इस सूत्र को शुभ भावो का बीज समझ कर, शुभ ध्यान और एकाग्र चित्त से पाठ करना, सुनना और चिन्तन करना चाहिए।

### अंतिम मंगल

**नमो नमिअनमिआण परमगुरुवीयरागाण। नमो सेसनमुक्कारारिहाण जयउ सव्वण्णुसासण। परमसंबोहीए सुहिणो भवतु जीवा, सुहिणो भवतु जीवा, सुहिणो भवतु जीवा।**

सभी लोक, देवो और ऋषियो को नमस्कार करते हैं। उन लोक पूज्य देवा और ऋषियो से नमस्कार किये हुए, ऐसे परम गुरु वीतराग भगवतो का नमस्कार होओ। तथा शेष नमस्कार के योग्य आचार्यादि गुणाधिको को नमस्कार होओ। सर्वज्ञ जिनेन्द्रो का शासन जयवन्त वर्तो। श्रेष्ठ बोधि—सम्यक्त्व रत्न की प्राप्ति से सभी जीव सुखी होओ। सभी जीव सुखी होओ। सभी जीव सुखी होओ।

॥ पावपडिग्घाय-गुणबीजाहाणसुत्त समत्त ॥

# भवनाशिनी भावना



त्यक्तसगो जीर्णवासा मलक्लिन्नकलेवर ।
भजन्माधुकरीं वृत्ति, मुनिचर्या कदा श्रये ।।१।।

वह शुभ दिन कब आयगा–जब मैं सभी सासारिक सबधो को त्याग दूगा । मेरे तन पर जीण शीण वस्त्र मात्र होगें । देह पर जमे हुए मल से मुझे घृणा नही होगी और माधुकरी वृत्ति को धारण कर मुनिचर्या का पालन करूँगा ?

त्यजन् दु शीलससर्गं, गुरुपादरज स्पृशन् ।
कदाऽह योगमभ्यस्यन्, प्रभवेय भवच्छिदे ।।२।।

दुराचारियो की सगति को छोड कर, गुरु महाराज के चरणो की रज को स्पश करते हुए और योगाभ्यास करते हुए, भव बधनो को नष्ट करने की शक्ति मुझ मे कब प्रगट हागी ?

महानिशाया प्रवृत्ते, कायोत्सर्गे पुराद्बहि ।
स्तम्भवत्स्कन्धकपण, वृषा कुर्यु कदा मयि ।।३।।

कब मैं निर्ग्रंथ बनकर, अ धेरी रात मे, नगर के बाहर कायुत्सर्ग में स्थिर, सूखे हुए ठूंठ अथवा स्तम्भ की तरह अडाल रहूँगा कि जिससे वृषभ (बैल) मुझे स्तम्भ मान कर, अपने कधे की खाज मिटाने के लिए मेरा घषण करेगें । ऐसी निर्भीकता और अडोलता मुझ मे कब प्रगट हागी ?

वने पद्मासनासीन, क्रोडस्थितमृगार्भकम् ।
कदाऽऽघ्रास्यन्ति वक्त्रे मा, जरन्तो मृगयूथपा ।४।

मैं वन मे पद्मासन लगा कर बैठूं । मेरे खोले मे मृग-

शावक खेल रहे हो, मेरे मुंह को मृगो के समूह का अधिपति सूंघ रहा हो और मैं अपने आत्मध्यान मे मग्न हो रहा हूँ, ऐसी शुभ घडी कब आयगी ?

शत्रौ मित्रे तृणेस्त्रैणे, स्वर्णेऽश्मनि मणौ मृदि ।
भवे मोक्षे भविष्यामि, निर्विशेषमति कदा ॥५॥

शत्रु और मित्र मे, तृण और स्त्रियो के समूह मे, स्वर्ण और पाषाण मे, मणि और मिट्टी मे तथा ससार और मोक्ष में मेरी समान वृत्ति–समभावना कब होगी ?

कश्चित्काल स भावी जिनवचनरतो, यत्र युक्तो यतीन्द्रै–र्ग्रामादौ मासकल्प स्वजनजनसमो, मुक्तलोभाभिमान । पुण्या पुण्याऽतिशायिप्रवगुणयुतैर्ज्ञानिभि सेविता ता । भिक्षा नि सगचेता प्रशमरसरतोऽह भ्रमिष्याम्यजस्रम् ॥६॥

ऐसा अपूर्व अवसर कब आवेगा, जब कि मैं श्री जिनेश्वर भगवान् के वचनो (आगम) मे प्रीति और स्वजनो तथा परजनों मे समभाव रखता हुआ विचरूँगा । लोभ, अभिमान तथा पौद्गलिक सग से रहित और प्रशम–शान्त रस मे लीन होकर ग्राम नगरादि मे मुनीन्द्रो के साथ मास कल्प युक्त रहूँगा और पुण्य के अतिशय वाले उत्तमोत्तम गुण सम्पन्न एसे ज्ञानी महात्माओ द्वारा सेवित, पवित्र भिक्षाचरी के लिए भ्रमण करता हुआ विचरूँगा ?

गुप्तो मानविवर्जितो व्रतरत, षट्कायरक्षोद्यत,
कृत्वा साधुविहारिता शमरसो, नि सगचित्त क्षमी।
स्थक्ताऽहकृतिनिश्चलेन मनसा, ध्यायन पद नैर्वृत।
स्थास्येऽह तु कदा शिलातलगतो, भव्या य मार्ग दिशन॥

मन वचन और काया से गुप्त, अभिमान रहित, पच महाव्रतो मे प्रीति, षट्काय रक्षा मे तत्पर और साधु के आचार के अनुसार विहार करता हुआ, मैं कब सम रस मे निमग्न बनूँगा? वह मगल वेला कब आवेगी—जब कि मैं पौदगलिक सग से सवथा विमुक्त क्षमावान् तथा अहकार रहित हो, शिलातल पर बैठ कर निश्चल मन से निवृति (मोक्ष) पद का ध्यान करता हुआ और भव्यजनो को मोक्ष माग का बोध देता हुआ जीवन यापन करूगा?

दग्ध्वा मोह समस्त, निरवधि विशद, ज्ञानमुत्पाद्य-लोके। तीर्थं निर्वाणमार्ग, शुभतरफलद भव्यसार्थाय कृत्वा॥ गत्वा लोकान्तदेश, कलिमल रहित, शर्वशर्मातिशायि। लप्स्येऽह मोक्षसौख्य, सहजनिजगुण कोऽपिकाल स भावी?॥८॥

वह धन्य दिन कब आयगा जब कि मैं मोह का पूर्ण रूप से नाश करके असीम अनन्त ज्ञान को प्राप्त कर लूगा और भव्य प्राणियो के हित के लिए अतिशय शुभ फलदायक, निर्वाण माग रूप तीथ का प्रवतन करके, कम रूप मल से
लोकात देश (सिद्ध शिला) पर पहुँचूगा और

सुखो से उत्कृष्ट ऐसे सहज निजात्म गुण रूप मोक्ष सुख को प्राप्त करुगा ?

अहा ! कैसी पवित्र, कितनी उच्च और परम पावनी भावना है यह । ऐसी भावना मे लीन होकर अभ्यास बढाते-बढाते ही अन्तपरिणति बढती है और श्रेणी पर आरूढ होकर घाती कर्मों को नष्ट किया जाता है । जो आत्मा, भावपूर्वक इन भावनाओ का चिन्तन करेंगे, उन्हे आत्मानन्द की प्राप्ति होगी ।



# आलोचना कुलक



जो कोवि मए जीवो, चउगइ-भव-चक्क-मज्झारम्मि ।
दूहविओ मोहेण, तमह खामेमि तिविहेण ॥१॥

चार गति रूप भव चक्र मे फँसकर, मोहवश मैंने किसी भी जीव को दु खित किया हो तो उन्हे मैं मन, वचन और काया से खमाता हूँ ।

नरएसु उववन्नो, सत्तसु पुढवीसु नारगो होऊ ।
जो कोवि तत्थ जीवो, दूहविओ त पि खामेमि ॥२॥

नर्क की सात भूमियो मे, नारक रूप मे उत्पन्न होकर, वहा किसी जीव को मैंने दु खित किया हो, तो उन्हे त्रियोग से खमाता हू ।

निद्दय-परमाहम्मिय-रूवेण, ज कयाइ दुक्खाइ ।
हा ! हा ! मह जीवेण, मूढेण त पि खामेमि ॥३॥

हाय ! परमाधार्मिक रूप मे मुझ मोही जीव ने, जिनको कितने ही दु ख दिये है, उनको भी मैं त्रियाग से खमाता हू ।

हा ! हा ! तइया मूढो, न याणिमो ज करस्स दुक्खाइ ।
करवत्तय छेयण भेयणाइ, केलीइ विहिम्राइ ॥४॥

ज किंचि मए तइया, कलकली भाव-मुवगएण कय ।
दुक्ख नेरइयाण, त पि अ तिविहेण खामेमि ॥५॥

हाय ! मैंने मोहान्ध होकर अपनी क्रीडा से, करवत आदि से उन नर्क के जीवो को छेदन भेदन किया और उन्हे होने वाले दु खो को नही देखा ।

मैंने तीव्र क्रोध भाव से युक्त होकर, नैरयिको को जो भी दु ख दिये, उनके लिये उन्हे त्रियोग से खमाता हू ।

तिरियाण चिय मज्झे, पुढवी-माईसु खार-भेएसु ।
अवरुप्प-रसत्थेण, विणासिम्रा ते वि खामेमि ॥६॥

तिर्यंच गति मे, क्षार आदि अनेक प्रकार की पथ्वी आदि मे उत्पन्न होकर, विकृत अहितकारी रस मे रहकर, जिन जीवो का विनाश किया, उनसे भी मैं क्षमा माँगता हू ।

बेइदिय तेइदिय-चउरिदिय माइ-णेग-जाइसु ।
जे भक्खिय दुक्खविया, ते वि य तिविहेण खामेमि ।७।

द्विइन्द्रिय, त्रिइन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय आदि अनेक जाति

उत्पन्न होकर, मैंने जिन जीवो को भक्षण करके दु ख पहुचाया हो, तो उन्हे भी मन, वचन और काया से खमाता हू ।

**जलयर-मज्झ-गएण, अणेग-मच्छाइ-रूव-धारेण ।**
**आहारट्ठा जीवा, विणासिया ते वि खामेमि ॥८॥**

मैंने जलचर जीवो मे मच्छ आदि रूप मे उत्पन्न होकर, आहार के लिये जीवो का विनाश किया । उन सभी जीवो से भी मै क्षमा याचना करता हू ।

**छिन्ना-भिन्नाय मए, बहुसो दट्ठूण बहु-विहा जीवा ।**
**जलयर-मज्झ-गएण, ते वि य तिविहेण खामेमि ॥९॥**

जलचर योनि मे जाकर, मैंने अनेक प्रकार के जीवो को देखकर, बहुत से जीवो को छिन्न भिन्न किए, उन सब को भी त्रियोग से खमाता हू ।

**सप्प-सरीसव-मज्झे, वन्नरो-मज्जार-सुणह-भेएसु ।**
**जे मे जीवे लविआ, दुक्खत्ता ते वि खामेमि ॥१०॥**

सप, सरिसृप आदि (उरग) जीवो मे, वानर आदि (भुजपुर) जीवो मे और बिल्ली-कुत्ता आदि (स्थलचर) अनेक प्रकार के जीवो में पैदा होकर मैंने जिन जीवो को मारा, या दु खी किया हो, उन्हे भी त्रियोग से खमाता हू ।

**सद्दूल सीह-गडय-जाईसु जीव-घाइ-जणिआसु ।**
**जे उववन्नेण मए, विणासिया ते वि खामेमि ।११।**

शार्दूल, सिह, गेंडा आदि जीवो की हिंसा करने वाली जीव

निद्दय-परमाहम्मिय-रूवेण, ज कयाइ दुक्खाइ ।
हा ! हा ! मह जीवेण, मूढेण त पि खामेमि ॥३॥

हाय ! परमाधार्मिक रूप मे मुझ मोही जीव ने, जिनको कितने ही दु ख दिये हैं, उनको भी मैं त्रियोग से खमाता हू ।

हा ! हा ! तइया मूढो, न याणिमो ज करस्स दुक्खाइ ।
करवत्तय छेयण-भेयणाइ, केलोइ विहिश्राइ ॥४॥

ज किंचि मए तइया, कलकली-भाव-मुवगएण कय ।
दुक्ख नेरइयाण, त पि अ तिविहेण खामेमि ॥५॥

हाय ! मैंने मोहान्ध होकर अपनी क्रीडा से, करवत आदि से उन नक के जीवो को छेदन भेदन किया और उन्हे होने वाले दु खो को नही देखा ।

मैंने तीव्र क्रोध भाव से युक्त होकर, नैरयिको को जो भी दु ख दिये, उनके लिये उन्हे त्रियोग से खमाता हू ।

तिरियाण चिय मज्झे, पुढवी-माईसु खार-भेएसु ।
श्रवरुप्प-रसत्थेण, विणासिश्रा ते वि खामेमि ॥६॥

तिर्यंच गति मे, क्षार आदि अनेक प्रकार की पृथ्वी आदि में उत्पन्न होकर, विभिन्न अहितकारी रस मे रहकर, जिन जीवो का विनाश किया, उनसे भी मैं क्षमा मांगता हू ।

बेइदिय तेइदिय-चउरिंदिय माइ-णेग-जाइसु ।
जे भक्खिय दुक्खविया, ते वि य तिविहेण खामेमि ।७।

द्विइन्द्रिय, त्रिइन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय आदि अनेक जाति मे

उत्पन्न होकर, मैंने जिन जीवो को भक्षण करके दु ख पहुचाया हो, तो उन्हे भी मन, वचन और काया से खमाता हू।

जलयर-मज्झ-गएण, अणेग-मच्छाइ-रूव-धारेण।
आहारट्ठा जीवा, विणासिया ते वि खामेमि ॥८॥

मैंने जलचर जीवो मे मच्छ आदि रूप मे उत्पन्न होकर, आहार के लिये जीवो का विनाश किया। उन सभी जीवो से भी मैं क्षमा याचना करता हू।

छिन्ना-भिन्नाय मए, वहुसो दट्ठूण बहु-विहा जीवा।
जलयर-मज्झ-गएण, ते वि य तिविहेण खामेमि ॥६॥

जलचर योनि मे जाकर, मैंने अनेक प्रकार के जीवो को देखकर, वहुत से जीवो को छिन भिन्न किए, उन सब को भी त्रियोग से खमाता हू।

सप्प-सरीसव-मज्झे, वन्नरो-मज्जार-सुणह-मेएसु।
जे मे जीवे लविप्रा, दुक्खत्ता ते वि खामेमि ॥१०॥

सप, सरिसृप आदि (उरग) जीवो मे, वानर आदि (भुजपुर) जीवो मे और बिल्ली कुत्ता आदि (स्थलचर) अनेक प्रकार के जीवो मे पैदा होकर मैंने जिन जीवो को मारा, या दु खी किया हो, उन्हे भी त्रियोग से खमाता हू।

सद्दूल-सीह-गडय-जाईसु जीव-घाइ-जणिआसु।
जे उववन्नेण मए, विणासिया ते वि खामेमि ॥११॥

शार्दूल, सिह, गेडा आदि जीवो की हिंसा करने वाली जीव

जाति मे उत्पन्न होकर, मैंने जिन जीवो का विनाश किया हो, उनको त्रियोग से खमाता हू ।

होलाह-गिद्धि-कुक्कड-हस वगाईसु सउणि-माईसु ।
ज खुह-वसेण खद्धा, किमि-माई ते वि खामेमि ॥१२॥

होला, गिद्ध, कुकडा, हस, बगुले आदि पक्षियो की जाति में उत्पन्न होकर, मने भूख के मारे जिन कीडे आदि जीवो को खाया हो, उनको भी मन, वचन और काया से खमाता हू ।

मणुएसु वि जे जोवा, जिब्भिदिय-मोहिण-मूढेण ।
पारद्धि-रमतेण, विणासिया ते वि खामेमि ॥१३॥

मनुष्य योनि में उत्पन्न होकर, मैंने रसनेन्द्रिय के कारण मुग्ध और मूख बनकर तथा आखेट (क्रीडा) के द्वारा जिन जावो का विनाश किया हो, उनको भी खमाता हू ।

फास गिद्धेण ज चिय, पर दाराई गच्छ माणेण ।
जे दूमिअ दूहविआ, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।१४।

मैंने स्पश-इन्द्रिय के विषय मे आसक्त होकर, परस्त्री-गमन आदि के द्वारा जिन जीवो को दमन पीडन से दु खित किया हो, उन्हे भी खमाता हू ।

चक्खुदिय-घाणिदिय सोइदिय वसगएण जे जीवा ।
दुक्खमि मए ठविआ, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।१५।

मैंने चक्षु नाक और कान के वशीभूत होकर, जिन जीवों को दु ख मे डाला हो, उन्हे भी खमाता हू ।

सामित्त लहिऊण, जे बद्धा घाइया य मे जीवा ।
सवराह निरवराहा, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।१६।

मैंने स्वामित्व या सत्ता पाकर जिन अपराधी निरपराधी जीवो को वन्दी बनाए और मारे हो, उन्हे भी खमाता हू ।

अवक्कमिऊण आणा, कारविआ जे उ माण-भगेण ।
तामस भाव-गएण, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।१७।

मैंने अपनी आज्ञा का उल्लघन करने के कारण, मान-भग होने से क्रोधित होकर, जिन जीवो के साथ जबरन या बरजोरी की हो, उन्हे भी खमाता हू ।

अब्भक्खाण दिन्न, दुट्ठेण मएण कस्स वि नरस्स ।
कोहेण व लोहेण व, त पि अ तिविहेण खामेमि ।१८।

मैंने क्रोध लोभ, दुष्टता और अभिमान मे किसी मनुष्य पर झूठा आरोप लगाया हो, तो उन्हे भी खमाता हू ।

पर-आवयाइ हरिहो, पेसुन्न ज कय मए इण्हि ।
मच्छर-भाव-गएण, त पि अ तिविहेण खामेमि ।।१६।।

मैंने ईर्षावश चुगली करके जिनकी आजीविका छीनी हो, उन्हे भी खमाता हू ।

आरिय-खित्ते वि मए, खट्टिय-वागुरिय-डुम्ब-जाइय ।
जे वहिया मे जीवा, ते वि अ तिविहेण खामेमि ।२०।

मैंने आर्य क्षेत्र मे भी खटिक, वागरी और डुम आदि नीच जाति मे उत्पन्न होकर, जिन जीवो का वध किया हो, उन्हे भी

खमाता हू ।

मिच्छत्त-मोहिएण, जे जीवा के वि धम्मबुद्धिए ।
अहिगरण-कारणेण, वहाविया ते वि खामेमि ॥२१॥

मैंने मिथ्यात्व मोह के उदय से जिन जीवो को धर्म बुद्धि से क्लेश पहुचा कर मारे हो, उन्हे भी खमाता हू ।

दवदाण-पली-वणय, काऊण जे मए सिम्रा दड्ढा ।
सर दह तलाय-सोमे, जं वहिम्रा ते वि खामेमि ॥२२॥

मैंने पल्ली जगल आदि मे आग लगाकर, जिन जीवो को जलाया और सरोवर-कुण्ड आदि जलाशय के शोषण से जिन जीवो का वध किया हो, उन्हे भी खमाता हू ।

देवत्ते पि हु पत्ते, केलि-पऊगेण लोहबुद्धीए ।
जे दूहविया सत्ता, ते वि य तिविहेण खामेमि ॥२३॥

देवता म उत्पन्न होकर मैंने खेल खेल मे और लोभ बुद्धि से जिन प्राणियो का दु खित किया हो, उन्हे भी त्रियोग से खमाता हू ।

भवणवई-मज्झेसु, आसुर-भावेण वट्टमाणेण ।
निद्दय-हणमाणेण, दूहविया ते वि खामेमि ॥२४॥

भवनपति देव मे उत्पन्न होकर, आसुरी भावो में स्थित होकर, निदयता से हनन करके जिन जीवो को दु खी किया हो, उन्हे भी खमाता हू ।

वितरभावमि मए, केलीकिल भावओ य ज दुक्ख ।
जीवाण सजणिय, त पि य तिविहेण खामेमि ॥२५॥

मैंने व्यन्तर देव होकर, खेल (क्रीडा) के भाव से जिन जीवो को उद्वेग पहुचाया हो, उन्हे भी त्रियाग से खमाता हू ।

जोइसिएसु गएण, विसयाविस-मोहिएण-मूढेण ।
जो कोवि कओ दूहिओ, पाणी मे त पि खामेमि ।२६।

मैंने ज्योतिषी देव मे उत्पन्न होकर, विषयो मे निर्विषता (अमृत) की भ्रान्ति से मूढ बनकर, जिस किसी भी प्राणी को दुखित किया हो, उसे भी खमाता हू ।

पर-रिद्धि-मच्छरेण वि, लोहनिबुड्डेण मोहवसगएण ।
अभिओगेण व दुक्ख, जाण कय ताण खामेमि ।।२७।।

मैंने दूसरे की ऋद्धि समृद्धि से जलकर, लोभ मे डूबकर और लोभ का बदी बनकर, आवेश से जिनको दुख दिया हो, उन्हे भी मै खमाता हू ।

इय चउगइमावन्ना, जे केवि य पाणिणो मए दुहिया ।
दुक्खे वा सठविया, ते वि य तिविहेण खामेमि ।।२८।।

इस प्रकार मैंने चारो गति मे परिभ्रमण करते हुए, जिन किन्ही जीवो का दुखित किये हो दुख सागर मे डाले हों, उन सभी जीवो को मन, वचन और काया से खमाता हू ।

सव्व खमतु मज्झ, अहपि तेसि खमामि सव्वेसि ।
ज ज कयमवराहे वेर चइऊण मज्यत्थो ।।२६।।

सभी जीव मुझे क्षमा करें । मै भी उन सभी को क्षमा करता हू । जो भी आपसी अपराध और वैर विरोध है, उन्हे भूलकर माध्यस्थ भाव मे स्थिर होता हू ।

न य कोवि मज्झ वेरो, सयले वा इत्थ जीवलोगमि ।
दसण-नाण सहावो, इक्कोह् निम्ममो निच्चो ॥३०॥

इस सारे जीव लाक मे मेरा कोई भी वैरी नही है (क्योकि वैर मेरा स्वभाव नही है । ) मै ज्ञान दर्शन स्वभाव वाला अकेला हू । मेरा काई भी नही है । मैं नित्य हू ।

जिण सिद्धा सरण मे, साहूधम्मो य मगल परम ।
जिण नवकारो सरण, कम्मक्खय-कारण होउ ॥३१॥

अरिहत, सिद्ध, साधु और सवज्ञ कथित दया धर्म, सव श्रेष्ठ मगल हैं और ये मेरे लिये शरण्य हैं । राग-द्वेष से रहित आत्मा का नमस्कार करना (नमस्कार मन्त्र) भी शरण है, क्योकि वह कम क्षय का कारण होता है ।

आयरिय-उवज्झाये, सीसे साहम्मिए कुलगणे य ।
जे मे केइ कसाया, सव्वे तिविहेण खामेमि ॥३२॥

आचाय, उपाध्याय, शिष्य, गुरुकुल और गण के प्रति मैंने जो भी कषाय किये हो, उन सब के लिये मै मन, वचन और काया से क्षमा याचना करता हू ।

सव्वे अवराह पहे, खामेमि अह खमेउ से भयव ।
अहमपि खामेमि सुद्धो, गुण-सघायस्स सघस्स ॥३३॥

हे भगवन् ! अपराध पथ मे पडा हुआ मैं क्षमा चाहता हू । अत मुझे क्षमा करें । मैं शुद्ध हृदय से गुणो के समूह सघ से क्षमा मागता हू ।

सव्व दुक्ख-पहीणाण, सिद्धाण अरहओ नमो ।
सद्दहे जिण-पण्णत्त, पच्चक्खामि य पावग ॥३४॥

सभी दु ख से रहित सिद्ध और अरिहत प्रभु को नमस्कार करता हू और वीतराग कथित तत्त्वो पर श्रद्धा करके पाप को छोडता हू ।

ज किंचि उच्चरिय, तमह निंदामि सव्व-भावेणं ।
सामाइय च तिविह, करेमि सव्व निरागार ॥३५॥

जो कुछ भी मुझसे बुरा आचरण हुआ हो, उसकी मैं सम्पूर्ण भाव से निन्दा करता हू और आगार से रहित सम्पूर्ण सामायिक को मन, वचन और काया से ग्रहण करता हू ।

बाहिरब्भितर उवहि, सरीराइ सभोयण ।
मणसा काय-वक्केण, सव्व तिविहेण वोसिरे ।३६।

धन-धान्य, स्त्री पुरुष आदि बाह्य उपधि, क्रोध, लोभ आदि आभ्यन्तर उपधि, भोजन सहित शरीर आदि (पर से ममत्व भाव) को मन, वचन और काया से और सम्पूण तीनो करणों से छोडता हू ।

इक्को उपज्जए जीवो, इक्को चेव विवज्जई ।
इक्कस्स होइ मरण, इक्को सिज्झइ नीरओ ।३७।

जीव अकेला ही उत्पन्न होता है, अकेला ही दुखी होता है, अकेले का ही मरण होता है और अकेला ही सिद्ध होकर कर्म रहित होता है ।

न य कोवि मज्झ वेरो, सयले वा इत्थ जीवलोगम्मि ।
दसण-नाण सहावो, इक्कोहं निम्ममो निच्चो ॥३०॥

इस सारे जीव लोक मे मेरा कोई भी वैरी नही है (क्योंकि वैर मेरा स्वभाव नही है।) मै ज्ञान दर्शन स्वभाव वाला अकेला हू। मेरा कोई भी नही है। मै नित्य हू।

जिण-सिद्धा सरण मे, साहूधम्मो य मगल परम ।
जिण नवकारो सरण, कम्मक्खय-कारण होउ ॥३१॥

अरिहत, सिद्ध, साधु और सर्वज्ञ कथित दया धर्म, सर्वश्रेष्ठ मगल हैं और ये मेरे लिये शरण्य है। राग-द्वेष से रहित आत्मा का नमस्कार करना (नमस्कार मन्त्र) भी शरण है, क्योंकि वह कर्म क्षय का कारण होता है।

आयरिय-उवज्झाये, सीसे साहम्मिए कुलगणे य ।
जे मे केइ कसाया, सव्वे तिविहेण खामेमि ॥३२॥

आचार्य, उपाध्याय, शिष्य, गुरुकुल और गण के प्रति मैंने जो भी कषाय किये हों, उन सब के लिये मै मन, वचन और काया से क्षमा याचना करता हू।

सव्वे अवराह पहे, खामेमि अहं खमेउ से भयव ।
अहमपि खामेमि सुद्धो, गुण सघायस्स सघस्स ॥३३॥

हे भगवन्! अपराध-पथ में पड़ा हुआ मैं क्षमा चाहता हू। अत मुझे क्षमा करें। मैं शुद्ध हृदय से गुणो के समूह सघ से क्षमा मागता हू।

